

# प्रार्थना

हे कृष्ण ! सब प्राणियो के आश्रयदाता, मायारहित एवं धीरशान्त ! हे श्रीराधिकानाथ, हे गोविन्द ! अकिंचन दास तेरा बार-बार नमस्कार करता हूँ।

खकले

# सहमत

श्रीपुखम्बम मेरा सिंह, आयुर्वेदाचार्य द्वारा लिखित "श्रीश्रीगोविन्द निर्पण-रासलीला" नामकी पुस्तक को पाण्डुलिपि में ही मैं ने आद्योपान्त पढ लिया है। यह पुस्तक सिर्फ पाठको का ही नही बल्कि भारतीय समस्त समाज के लिए बहुत ही लाभदायक होगा। इस के अन्दर लिखी मणिपुरी संस्कृति की बहुमुखी रूप में लिख डाला है। ऐसी शेली की किताब को आज तक कोई किसी ने नहीं लिखा है, यानी यह बिल्कुल अपूर्व है। पढ़नेवालों का बहुत ही लाभ मिलेगा। ऐसी मेरी आशा है।

राजकुमार प्रियगोपालसना
पूर्व प्रधानाचार्य,
जवाहरलाल नेहरू डान्स अकादमी, इम्फाल.
प्रथम ग्रेट मास्टर, उत्तर पूर्व क्षेत्र, दूरदर्शन,
भारत सरकार।

# प्रस्तावना

श्रीश्रीगोविन्दजी के बारे में लिखे यह पुस्तक "पांङम्ब्रम पुराण" के आधार पर मणिपुर के राजमहल में श्रीयुक्त मैंदिङ्ङु भाग्यचन्द्र के सामने तत्काल राज पंडित श्रीकरोड़ ने बखान किया था। उस समय मणिपुरमें पांगम्बम पुरेन नाम के दो भाई थे। एक का नाम थम्बौ और दूसरे का चाओतोन था। चाओतोन थम्बौ से बड़ा था। उन के अन्तिम समय आने पर थम्बौ को अपने जीवन काल में जो भी देखे और सुने थे, सब कह सुनाया और अपना प्यारा छोटा भाई को आखिरी याद दिला कर देहान्त हो गया था। यह पुराण स्वय थम्बौने लिखा था और उस जमाने के विद्‌यानों— कुब्रोङ, मांगब–हिमाइवा, वांगोइ खेमा – उमा और करोड़ आदि पांगम्बम वंश के थे। उन पंडितों के एक साथ विचार–विमर्श करके यह पुराण मणिपुर के राजमहल में लिखे थे।

यह पुराण ग्रन्थ पूरे लिखने के बाद ही श्रीकरोड़ ने मैंदिङ्ङु भाग्यचन्द्र के श्रीहस्त को सौप दिया गया था। यह पुराण दो भागों मे लिखा था। एक का नाम था "पांगम्बा पुराण" और दूसरे का "श्रीश्रीगोविन्द जी पुराण" के नाम से जाना जाता

था। यह प्रसंग तत्कालीन लांगथबान राजधानी का है यह छोटी-सी पुस्तिका उपर्युक्त पुरानों के आधार पर लिखी गई है। कही गलतियाँ मिली तो आदरणीय पाठकों से क्षमा प्रदान करें। सादर प्रणाम।

आदरणीय पाठकों की सेवा में,
पुखम्बम मेरा सिंह "कविराज"
आयुर्वेद भूषण, सूचिवेद विशारद, आयुर्वेद आचार्य,
अध्यक्ष – मणिपुर आयुर्वेदिक सम्मेलन
इम्फाल, मणिपुर।

# कुम्बाबा पुया

(वर्ष निर्णीत पुराण)

मैदिंङ् भाग्यचन्द्र महाराज के राजत्वकाळ – सन् 1651-1729. महाराज भाग्यचन्द्र के छः नामों का कृम :—

१ – जय सिंह

२ - कर्त्ता

३ चीगथंगखोम्बा

४ – चीद्रन-नोंद्रेन-खोम्बा

५ – भाग्यचन्द्र

६ राजर्षि महाराज भाग्यचन्द्र ।

उपर्युक्त नामों के विवरण नीचे अलग-अलग दिये जा रहे हैं :

१। जय सिंह का अर्थ है- प्रत्येक विघ्नों को सामना करके स्वामी बनना ।

२। कर्त्ता – सभी कर्मों को बुद्धिमानी के साथ पूरा करके उन पर राज करना ।

३। चीगथंगखोम्बा – चीग– तम् (पहाड़ी–तराई) दोनो के स्वामी ।

४। चीगद्रेन–नोंगद्रेन–खोम्बा – का अर्थ है— नागाओं के काले वस्त्र पहन कर, नोगथू–परें ( नागाओं की एक कीमती गले की हार जिस में मणि–मुक्ताओं से गूँथा है ) को गले पर सुशोभित हो, काले-कपड़े पहनने वाले नागाओं को जीत कर

यदि आगे ले जाने तो मालूम होता है काले बादल हो । अत उन के नाम चींगद्रेन–नोंगद्रेन-खोम्बा के नाम से कहलाने लगे थे ।

५ । भाग्यचन्द्र – चाँद जैसे प्रकाशवाले भाग्य के हो ।

६ । राजर्षि-महाराज-भाग्यचन्द्र - ब्राह्मण कोकलै देव को महा–राजा के कुछ कर्मचारियों ने मार डाला, ब्राह जमीन पर गिर गया था । उस घटना से अतिदुःख महाराज ने अपने कर्मचारियः को सामने बुला कर राज काज से स्वय दूर रहने का वचन दिया था और महाराज कुमार लावन्य–चन्द्र को तत्काल राज्याभिषेक सन् १७९८ को करा दिया । उसी दिन से महाराज श्रीश्री गोविन्द जी के गुणगान करके रोते–रोते श्रीधाम वृन्दावन को चले गये ।

बड़े-बूढ़े विद्वानों के लेखन–कथन से महाराज के अन्य चार नाम भी हमे मिलते है । महाराज भाग्यचन्द्र को २५ उम्र की आयु में मणिपुर के राज सिंहासन पर बैठे थे । राजा बनने के दस वर्ष बाद एक दिन आधी रातके समय महाराज के स्वप्न मे जिन्हो ने तेखाओ (असम) में दिखा–यी गई श्रीश्रीगोविन्द जी की मूर्त्ति फिर देखा था । वर्षा–कालीन उभरे हुए काले बादल जैसे साँवल, त्रिभंग-मूर्त्ति के हाथों में बाँसुरी, मोर मुकुट, वदन पर चमकीले बिन्दुओं सहित पीताम्वर वस्त्र धारण करते हुए थे । उसी दिन के पौ फटते ही महाराज ने अपने कर्मचारियों सहित बैठ कर सपने मे देखे सारे विवरण कह सुनाये थे । अन्त में महाराज

ने आगे कहा – कि श्रीगोविन्द जी ने मुझे जो असम में दिखाई गई मूर्त्ति पुन : मेरे सामने दिखा कर कहा— " मैं काइना में कटहल वृक्ष के रूप में तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा हूं। तुम उसे काट कर मेरी इस मूर्त्ति की स्थापना करो। उस के बाद मेरे मन्दिर के सामने एक रास लीला का आयोजन करके रचाया करो "सपने की बात को सही जानने के लिए महाराज ने भक्ति और श्रद्धा सहित श्रीङांगबम रूपचन्द्र को काइना भेजा। रूपचन्द्र घोड़े पर सवार होकर काइना पहुंच गया। वहाँ पहुंच कर उसने त्रिभुज के रूप में उगते हुए कटहल के तीन वृक्ष देखे थे। पश्चिमी तरफ के कटहल वृक्ष भयंकर रूप से बड़ा था ईशानी कोण का छोटा और अग्नि कोण वाला सब से छोटा था।

पश्चिमी तरफ उगे कटहल को गले से लगाते हुए श्रीरुपचन्द्र खूब रोया था। उस के बाद उस ने कटहल के चारों ओर घूरते हुए देखने पर एक वृद्ध का आता हुआ देखा। आकर उस वृद्ध ने रूपचन्द्र से रोने का कारण पूछने लगा- तुम क्यों उस पेड़ को गले से लगाते हुए रोते हो ? रूपने उत्त दिया "—मैं महाराज भाग्यचन्द्र के आज्ञानुसार इस काइना पहाड़ पर यह कटहल उगता है या नहीं का पता करने के लिए आया हूं। महा-राज के सपने में भगवान श्रीकृष्ण ने अपने श्रीगोविन्द-मूर्त्ति दिखाकर इस कटहल से त्रिमूर्त्ति की निरूपन करनें को कहा था। इसलिए मैं यहाँ आया हूं। महाराज के सपने ठीक होने से मैं प्रेम विभोर होकर रो रहा हूं। "उस कें बाद फिर रूप ने उसी बुढ़े से पूछा – " आप कौन है ? आप का क्या शुभ नाम है ?

रहने वाले कहाँ के हैं ?" उत्तर मिला -- " मैं यहाँ के निवासी हूं। मुझे करोड़ कहते हैं। ये कटहल मेरे परदादा के घर के "फुगा लाइरू" (मैतै लोगों के घर में नियमित रूप से आग जला कर रखने का स्थान) पर उगे हुए हैं"। तब रूपने कहा —" तो आप कृपया राज प्रासाद में मेरे साथ चलिएगा।" इस तरह उस बुढ़े को आदर सहित राज प्रासाद ले आया।

रूपचन्द्र और करोड़ दोनों राजप्रासाद आये और महाराज के सामने आकर सादर प्रणाम किये। महाराज ने उस बुढ़े का नाम और पता पूछ लिया। बुढ़े ने अपना नाम और पता महाराज को बताया। साथ-साथ श्रीगोविन्दजी की निरूपन करने के लिए उस कटहल की अलौकिक पुरातनिक कथा को भी प्रकट किया। महाराज ने प्रेम के साथ कथा को और आगे विस्तार-पूर्वक वर्णन करने को कहने लगे।

करोड़ ने जय सिंह महाराज से कथा सुनाने आरंभ किया :— यह कटहल श्रीयुक्त महाराज मैदिङु तुबी चराइरोंब के जमाने से उगे हुए हैं। उस के राज्य काल में हमारे दो पर-दादे थे। उन के नाम थे थम्बौ और चाओतोन। चाओतोन थम्बौ से बड़े थे। परन्तु चाओतोन तो निः संतान का था। उन की बात सुन कर महाराज ने उस के वंश का नाम पूछा। उत्तर मिला— पांङम्बम है। चाओतोन को ९० आयु की अवस्था होने पर दादा चाओतोन ने एक दिन अपनी पत्नी से कहा — अब हमारे कोई संतान नहीं है। अतः पुत्र प्राप्ति के लिए तीनों गुरु मडांग-लुवां-खुमन (ब्रह्मा-विष्णु-महेश्वर) और अपने

पूर्वजों की एक बार पूजा करके देख लें। इस पर परदादी ने कहा- "अच्छा कर लें। मैं भी राज़ी हूं।" पूजी के सामान आदि खरीदने के लिए परदादा ने परदादी को पचास सिक्के देते हुए कहा - "एक कटहल का फल अवश्य खरीदना लेकिन उसी फल का मोलतोल न करना जो अपने मन की पसन्द हो उसे खरीद लाना"। "अच्छा है" कह कर परदादी, याइथिपोक बाजार की तरफ आती हुई रास्ते में एक भीलनी से मुलाकात हुई जिस की टोकरी में पका हुआ कटहल का फल था। कटहल को इशारा करती हुई परदादी ने भीलनी से फल का दाम पूछने लगा। भी-लनी से उत्तर मिला - अठन्नी लूगी। तो मुझे दे दो, परदादी ने कहा। भीलनी ने फल को केले के पत्ते से लपेत कर परदादी के हाथों में दिया था। दादी को उस कटहल की सुन्दरता पर मत्रमुग्ध हो गया। दादीने पूछा - आप कहाँ के निवासी है ? उत्तर मिला — मै मरिं पहाड़ पर रहनेवाली हूं। मैं मरिंग नागा हूं। यह कटहल एक ही वृक्ष पर लगा एक ही फल है। भीलनी से दादी ने उस फल को तराई तक पहुँचाने की मजदूरी पूछा तो बोली — "माँ, मैं पन्द्रह सिक्के लूगी। इस तरह तय करके दोनों तराई की ओर चली आयीं। घर पहुँच कर आँगन पर परदादा के सामने वह कटहल दिखाने को रखा गया था। परदादी ने भीलनी को आँगन पर बैटने को कह कर अन्दर से पन्द्रह सिक्के लेने गई थी। सिक्के भीलनी को देने के लिए पर-दादी बाहर आयी तो भीलनी गायब। अरे बहिन! तुम कहाँ हो ? कई बार बुलाने पर भी उत्तर कहीं से न पाने से परदादी मजबूर

होकर अन्दर आयी और सारा हाल परदादा को सुनाया था। परदादा भी आश्चर्य होकर झट बाहर आये तो तेज पूर्ण वह कटहल देखने को मिला था। उस कटहल पर सुरज की किरणें मण्डरा रही थीं। कटहल के काले छाये को देख कर परदादा खूब रोया। बाद में घर के अन्दर आकर भूमि को लिपाया और लिपाई गई भूमि पर वह कटहल रख दिया। उस के बाद फुगा-लाइरू में एक हाथ की गहराई में खोद कर, सामने धूप-दीप, छत्र के साथ पूजा के सामान रख कर पूजा किया। पूजा के बाद परदादा ने कटहल के छिलके को हाथ से उतार कर देखने से पता चला कि उस कटहल में सुन्दर एक मात्रा गुठली थी। फिर कटहल के फल को पूर्ववत् मान शुद्ध धागे से बाँध लिया। उस बाँधे हुए कटहल को गढ्ढे मे गाड दिया था। दादा ने सोने चान्दी के टुकड़े फेंक कर तीन गुरूओं को पूजा की और तनमन से प्रणाम किया। इस जन्म में अपने को सतान हीन न बनाने की प्रार्थना करते हुए वरदान माँग कर बहुत रोया था।

महाराज भाग्यचन्द्र ने कथा आगे सुनाने को करोड़ से कहा। करोड़ ने – महाराज! इस तरह पाँच महीने बीतने क बाद जहाँ कटहल गाड़ा दिया था वही मे कटहल के तीन पौधे उगने लगे थे। इशान कोण का छोटा, पश्चीम का बहुत बड़ा और अग्निकोण का सब से छोटा था। दिन प्रति दिन बढ़ते-बढ़ते बारह महीने का समय पूरा हो गया था। एक दिन आधी रात को उस बड़े कटहल वृक्ष के ऊपर एक बड़ा साँप अपना फण फैला-

ने हुए दिखाई पड़ा। आश्चर्यचकित दादा ने उस साँप का पश्चिमी बढ़ता हुआ देखा था। इस तरह दादा ने यह दृश्य तीन बार देखा था। एक दिन अपने परिवार के सभी सदस्यों को बुला कर एक सभा का आयोजन किया। उस सभा में लम्बे अरसे तक विचार-विमर्श के बाद तय किया गया कि उस गाँव के पुराना नाम लोकथेन के बदले एकदूसरा सुन्दर नाम रखने का इकट्ठे जनों के सामने प्रस्ताव रखा था। परदादा के प्रस्ताव को सभी ने एक साथ स्वीकार प्रकट करते हुए एक नया सुन्दर नाम रखने का भार भी उन को सौंप दिया था। सब की राय सुनने के बाद दादा ने अपने - आप सोचने लगा। सोचते-सोचते उसे स्मरण आया कि उस साँपने भोर के समय दादा को देखते ही कटहल के पौधे को छोड़ कर पश्चिमी ओर भाग निकला था। इसलिए उन्हों ने गाँव का नाम "काइना" (बिछुड़ जाना) रखने को लोगो के सामने रखा गया था। उन के प्रस्ताव का सर्वसम्मति से लोगों ने स्वीकार किया गया था। तब से उस लोकथेन गाँव का नाम "काइना" रखा था।

"महाराज! वे कटहल दिनों दिन बढने से घर के छत को छेद कर ऊपर आ गये तो घर को तुड़वाकर कटहल वृक्ष की दक्षिणी ओर एक नया घर बनवाया गया।" करोड़ की बात सुन कर भाग्यचन्द्र महाराज ने पूछा--वे कटहल वृक्ष कब से वहाँ उगे हुए थे? करोड़ ने कहा "महाराज मैदिङु चराइरोंब के राज्यकाल से उगे हुए हैं।

कटहल वृक्षों को लोग युवक जैसा दिखाई देने लगा था। उस समय एक दिन एक लड़का अचानक परदादा के पास आकर उसे खिलाने लायक कुछ देने को कहा था :— दादा जी ! मुझे जोर की भूख लगी है, मुझे कुछ खिलाओ। नही तो आप मुझे पानी तो पिलाओ। इस समय मेरे पास खाने को कोई वस्तु नही है फिर भी मैं तुम को पानी पिलाऊँगा। कह कर पानी पिलाया और आगे कहा—कल तेरे लिए मे खाना तयार करके रखूँगा, जल्दी आ जाना। बुढा और बुढिया ने उस लड़के के लिये बडे यत्न से खाना तैयार रखा था। वह लड़का अपने को एक चरवाह बताकर प्रति दिन सुबह आता और कहता—दादाजी मेरा खाना रखा है तो एक पोटरी के रूप मे बाध कर दीजिएगा। बुढे ने ऐसा किया और पूछा—बेटा ! तुम रहते कहाँ ? मै पश्चिमी मरिग गाँव के निवासो हूँ। यह कह कर वह खाना लेकर चला गया। लडके के हावभाव से बुढा मोह हो गया। लडके का पीछा करते हुए दौडे-दौडे गये और चरवाहो के बीच मे जाते जाते वह लडका अन्तर्ध्यान हो गया था। उस लड़के के बारे में किसी को पता नही था। परदादाके पूछनेपर चरवाहों ने कहा —हाँ, वह लडका कभी-कभी हमारे बीच मे आया करता है। परन्तु हमें से किसी को मालूम नही कि वह लडका कौन है ? परदादा निराश होकर घर लौट आया। इस प्रकार दादा जी ने उन तीन वृक्षों को नियमित रूप से पूजा की जाती थी। एक दिन फिर अचानक वह लड़का परदादा के पास आया। आकर वृक्षों के आड़ मे गायब हो गया।

कथा सुनते-सुनते महाराज की आँखों से गंगा की धार बहने लगी और प्रेमविभोर होकर भूमि पर पागलों की तरह लोट कर रोने लगे। कथा आगे सुनाने को कहा। महाराज ! कुछ दिनों के बाद परदादी का स्वर्ग सिधार हो गया। अन्तिम क्षणों में वह यह कह कर गई कि आप की कृपा से मणिपुर में श्रीगोविन्द जी की निरुपन को देखे बिना जा रही हूँ। उस समय वह खूब रोयी थी। भगवान की दया किस को मालूम ? दादी के अन्त काल में भगवान तेज रूप से दर्शन दिया था। उस के श्राद्ध-कर्मादि सम्पन्न किये गये। परदादाजी ने भी अपने अन्त समय पास आते देख कर अपना प्यारा छोटा-भाई को अपने पास बुला कर उन कटहल वृक्षों के बारे में विस्तारपूर्वक कह सुनाया। अपने भाई के पास कलम स्याही लेकर सब बातें लिखित रूप से रखी गयी थीं। परदादा चाओतोन ने थम्बौ से कहा था—"मणिपुर में मेरे मरने के बाद श्रीगोविन्द नामक एक विग्रह की निरुपन अवश्य स्थापित करना। " मेरे इस अन्तिम दिन मेरे सपने में जो श्रीगोविन्दजी की मूर्त्ति मैं ने देखी वह कटहल वृक्षों के आड़ में गायब उस लड़का जैसा है। दादाजी ने अपने सपन में देख श्रीगोविन्दजी के रूप के वर्णन में ऐसा कह सुनाया— आकाश में उमड़ते हुए घने काले नये बादलों के रंग को मात देनेवाले श्याम वर्ण, सिर पर मोरमुकुट, पीताम्बरधारी, हाथों में बाँसुरी लिए हुए दिखाये गये थे। ये सब कहते-कहते अब मेरा अन्तिम समय

आ गया है– कह कर संसार से विदा लेकर स्वर्ग—सिधार हो गये। हे महाराज! यह पुराना गुप्त कथा उन कटहल वृक्षों के हैं।

कटहल वृक्षों की कथा सुनते भाग्यचन्द्र के मन में एक अद्भूत प्रेम जागृत हो गया। करोड़ से सब हाल लिखने को आज्ञा दी गयी। बाद में भाग्यचन्द्र ने अपने सभी सेवकों को बुलाने भेजा जैसे— अनन्तशाइ पुन्सिब, मन्त्री, लूखोइ पडित, थोंब–हिमाइबा, वांगोइ खेमा, और उमा। इस के अलावा तेखाओ (असम) से महाराज के साथ आये हुए मुख्यजनों- भासकरण, अखाम चाओबा दास सिद्धान्त, ङांबम रूप, खून्बों सिद्धान्त और करोड़ आदि मुख्य–मुख्य सेवकों को बुला कर " काइना " जाने को तैयार किया। महाराज और आनन्तशाइ घोड़े पर सवार हो गये। श्रीकरोड़ आगे जाते हुए काइना की ओर चला गया। रास्ते में पोइरै खे जिन को पहुँचा। उस के बाद काइना की ओर जाकर कटहल वृक्षों के पास पहुँचा। महाराज कटहल के वृक्षों को आलिंगन करते हुए खूब रोये थे। बादमें श्रीसापमू लक्ष्मण को पूजा के सामग्रियाँ प्रबन्ध करवाने की आज्ञा दी। पूजा कराने के बाद कुठार और वृक्षों को अलग से पूजा की। आश्चर्य की बात तो यह है कि वृक्षों को कुठार से काटते ही उस से रक्त की धार बहने लगी। यह देख कर महाराज और सब लोग चकित हो गये। महाराज ने अपने पगड़ो उतार कर वृक्ष के तने को लपेट लिया और श्रीगोविन्द को पुकार कर रोने

लगा । भास्कर पण्डित ने महाराज से न रोने को कहा और कहीं से तीन ढेले उठा कर उन्हें चूर्ण बनाया और उन पर मंत्र फूँक कर खून निकलने की जगह लगा दिया । खून बन्द हो गये । उस के बाद भास्कर ने भाग्यचन्द्र महाराज से वृक्षों को न काट कर उन के चारों ओर खोद कर उखाड़ने की आज्ञा दी । वृक्षों को समूल उखाड़ लिया गया । वृक्षों को उखाड़ने के बाद राजा और सब लोग फूले नहीं समाते थे । उस स्थान को पंडित भास्कर के नाम लेकर तब से भासमुबगिरि नाम रखा गया । यह नाम जब तक सूर्य-चन्द्र रहेंगे तब तक पृथ्वी में रहेगा । यह कह कर महाराज ने भास्कर को आलिगन किया । वृक्षों को उखाड़ने के बाद खोदे हुए भूमि को मिट्टी से भरा दिया । कटहल वृक्ष की शाखाओं को काट डाले और तने को तीन भागों में समान मात्रा में काट दिये गये । उन कटे हुए टुकड़ों को ले जाने के लिए तीन ढाँचायें बनवाये गये । उन ढाँचाओं पर लाद कर उस इलाके में से तीन भैसें लिवा कर इरिल नदी के किनारे तक ले आये । लाते समय खोल-वाद्य, मृदंग, झाल करताल कई वाद्य यन्त्रादि बजाते और उन के बीच में भास्कर ने शंख भी बजाया था । उस के बाद महाराज घोड़े पर सवार होकर कटहल वृक्ष के पीछा करते-करते आये थे । इस तरह इरिल नदी पहुँचे । फिर पेड़ों से बाँध कर जलयान बनवाये गये । उन जलयानों पर कटे वृक्षों को रखा गया । सेवकों ने पानी में गाने और वाद्य यंत्रों के साथ उन कटे वृक्षों को ले चले और महाराज नदी के किनारे-किनारे चले आ रहे थे । आते-आते लीलों ( जहाँ इम्फाल नदी और इरिल दोनों के संगम ? स्थान) पहुँचे थे ।

अचानक कटहल वृक्ष के कटे हुए तीनों टुकड़े पानी में डुब गये। फिर सेवकों ने यतन से उठा कर यान पर उठाया और भास्कर ने आरती उतारे। वृक्षों के डुबने के उस स्थान को महाराज ने "उरूप" नाम रखा गया था। जहाँ आरती उतारी उस स्थान को अराप्ति नाम रखा गया था। उस के बाद लैशा हिदेन नामक घाट होते हुए लाथबान पहुँच आये। वहाँ पहुँचते ही प्रजाओं ने खोल, मृदग, झाल और वाद्य यन्त्रादि की आवाज सुनते ही अपने–अपने घरो से निकल आये। देखते ही सब प्रसन्न हुए। वृक्ष को खीचते हुए लाकर राज प्रासाद के सामने रखे। लोगों ने फल-फल आदि के साथ नोगाहै, हैरित आदि के बोझ के बोझ ले आये और कटे हुए कटहल वृक्षों के सामने जमा कर रखे गये थे।

महाराज के सामने उन कटहल के टुकड़ों को खीचते हुए राजप्रासाद तक ले चले तो उस स्थान का नाम "हैजुगॉ" नाम रखा गया। इबेमचा पोखरी के पास ले आए जहाँ पहाड के तराई है वहाँ रखे गये। राजा के अनुसार वहाँ एक मण्डप बनवाये गये। उस के बाद सब राजप्रासाद आये। मूर्त्ति बनवाने के संबंध में विचार–विमर्श किये गये और फलस्वरूप शापम लक्ष्मण से मूर्त्ति बनवान का भार सौंप दिया गया। तत्काल उस ने अनजान से वृक्ष के मूल की तरफ से मूर्त्ति बनवाने के लिए] काटना शुरू किया था। महाराज भाग्यचन्द्र आकर देखा तो पता चला कि जो मूर्त्ति तुम बना रहे हो वह गलत है।

महाराज ने कहा—"लक्ष्मण! नहीं, नहीं मेरा प्रभु इतना लम्बा-चौड़ा नहीं है।" इस तरह मूर्त्ति के लिए इतना बड़ा और ऊँचा बनाने के लिए पहला काटा हुआ टुकड़ा अलग रख कर दूसरा लिया। महाराज के दिये नाप के अनुसार काट दिया और मूर्त्ति का बनाना आरंभ कराया गया। मूर्त्ति के पूरे होने के बाद महाराज ने फिर पधार कर देख लिया। मूर्त्ति के लम्बाई-चौड़ाई का तो ठीक निकला लेकिन रूप में कुछ भिन्न दिखाई पड़ा। फिर गोविन्द की दूसरी मूर्त्ति का बनाना शुरू किया। इस बार का तो महाराज के कहने के अनुसार सही रूप हुआ। गोविन्द जी के पहले जो बनाया गया था उस का नाम "गोपीनाथ" रखा गया। दूसरी बार जो बनाया गया उस का नाम "गोविन्द" रखा गया। दो मूर्त्तियों के बनने के बाद जो बचे हुए टुकड़ों से अन्य दो और मूर्त्ति बनवाया गया था। पहले का नाम मदन मोहन और दूसरे का नित्यानन्द नाम रखा गया था। उन सब के बनाने के बाद जो बचे हुए टुकड़ों से श्रीआव्दैत के नाम से निरूपन किया गया था। इस के बाद जो सब से पहले महाराज को मन पसन्द की मूर्ति को श्रीविजय गोविन्द नाम देकर सब से पहले जीव स्थापित कर के पूजा की थी। इस तरह छ: प्रतिमाओं को पूजा करते समय महाराज ने मूर्त्तियों के सामने दंडवत प्रणाम करते हुए रोकर कहा—"प्रभु! अब आप की कृपा से मेरी इच्छा पूरी हो गयी।" उन विग्रहों के शुभ नाम क्रमश: गोपीनाथ, गोविन्द, मदन मोहन, नित्यानन्द, आव्दैत और विजय गोविन्द आदि हैं। उन छ: विग्रहों के निरूपन काल

श्रीहैम्नाम खुडम ने चैथाब चहि ( वर्ष समाप्त सूचक घोषणा ) है। उन छः विग्रहों को निरूपन समाप्त होने पर सभी को अभिषेक करने का प्रबन्ध कराया गया था। सन् १७७५, अग्रहायण, शुक्ल द्वादशी, शुक्रवार को उन विग्रहों का अभिषेक किया गया।

अभिषेक करने के बाद अनन्तशाइ पुन्सिब को बुलवा कर महाराज ने उन्हे श्रीविजयगोविन्द जी की पूजा करने का भार सौप दिया गया था। इस के बाद क्रमश हडोइ चुडा को मदन मोहन, अराम्बम सिदधान्त को नित्यानन्द, कालाराज निथौखो को गोपीनाथ, लम्मादों चन्द्र को आब्दैत सौप दिये गये। इस तरह सब प्रतिमाओं को अपने-अपने स्थान को ले गया।

इस के बाद एक दिन महाराज ने श्रीअनन्तशाइ पुन्सिब को अपने पास बुला कर कहा आप कृपया मणिपुर में एक रास–लीला रचाने का प्रबध कीजिए जो भगवान श्रीकृष्णने वृन्दावन में रचायी गयी थी। उस के बाद श्रीअनन्तशाइ ने अखाम दास सिद्धान्त, ङाबम रूपचन्द्र, खुम्बो सिद्धान्त आदि को इस तरह की रास लीला रचाया करने का भार सौप दिया गया। इस तरह उस रास–लीला में भूमिका के लिए मणिपुर के कई सुन्दरी और चतुर लड़कियों को चुन कर रास से सबंधित गाने और नाच आदि का प्रशिक्षण कराया था। करते-करते एक दिन श्रीसुखाम दास सिद्धान्त ने महाराजके सामने नम्रता से बिनती की कि इस

रास-लीला में श्रीकृष्ण मान-नृत्य का किस तरह किया जाय? उन की बात सुनते ही श्रीअनन्तशाइ मंत्री ने हाथों में भाले लेकर भाले चलाने की कला का प्रदर्शन किया था। इस तरह के अद्वितीय नृत्य कला के ढंग पर कृष्ण-मान नृत्य ननाने का निश्चय किया गया। गोपियों के नाचने के लिए मणिपुर के "लैम जगोइ" (मैतै महिला-नृत्य) से लेने का सत्रसम्मति से निश्चय किया गया। अखाम दास सिद्धान्त और ङाब्रम रूपचन्द्र से दोनों को रास-नृत्य सिखाने का भार सौप दिया गया। रुपने महाराज से निवेदन किया कि प्रभु के नटवर वेश का प्रबंध किस तरह किया जाय? भाग्यचन्द्र ने भानुमति महारानी को बुला कर श्रीगोविन्द जी के लिये वेश-भूषा का प्रबंध करने को कहा गया महारानी ने अपनी सहचरियों के साथ परामर्श करके श्रृंगार से संबंधित आभूषण तैयार करने लगा। जो महाराज के सपने मे श्रीकृष्ण के आभूषण देखे थे उसी के समान बनाने का तैयार किया गया। सभी आभूषण मणिपुर से पाये वस्तुओं से बनाये गए थे। इस तरह सब प्रबंध करने के बाद रास-लीला रचाने के शुभ तिथि का निर्धारित किया गया। अग्रहायण की सन् १७७६ "मेरा वाफुकप" (कार्त्तिक नियम-सेवा समान) के दिन श्रीवृन्दावन धाम में श्रीकृष्ण महाराज यात्रा का दिन होता है। उसी दिन मणिपुर में भी रास-लीला रचाने का शुभ दिन निश्चित किया गया। उस के बाद रासेश्वरी की भूमिका के लिए किस को चुना जाय, इस पर विचार करने लगे तो श्रीअनन्तशाइ पुत्सिब ने सिज लाइओइबी

का नाम प्रस्ताव किया । उन के प्रस्ताव को सभी ने माना । रास–लीला में प्रयोग के लिए मृदंग बनाने के लिए अपने प्यारा सेवक नागा चाओबा से उरांमैं वां वृक्ष कहीं से ढुंढ़ कर लाने को आज्ञा दी गई। चाओबा अपने पहाड़ जाकर वां वृक्ष के टुकड़े काट कर लाया । उस समय मणिपुर में असम से लाये गये बंदेश नामक एक ढोल था। वह ढोल रास–लीला में बजाने लायक नहीं था। महाराज ने उस ढाल के नमूने लेकर रास-लीला में बजाने लौंयक एक मृदंग बनाने के लिए शापम लक्ष्मण को बताया। महाराज के बताने के अनुसार लक्ष्मण ने एक मृदंग बना कर महाराज को दिखाया। मृदंग को देख कर महाराज ने भी स्वीकार किया। उस के बाद रास–लीला मे किस तरह के ताल का प्रयोग किया जाय ? इस संबंध में परामर्श करते समय दास सिद्धान्त को बुला कर रास–लीला के अनुकूल ताल-मात्रा बनाने को आदेश दिया । श्रीसिद्धान्त ने बारह मास छः ऋतुओं के चयनानुसार बारह ताल मात्रा परिचालित किया गया। बाद में कसेरों को बुलवा कर उन से करताल मंजिरा आदि बनवाया। रूप ने अजमेरी का बड़ा पटक और सिद्धान्त ने छोटा पटक बनाया । रास–लीला में भाग्यचन्द्र महाराज ने मृदंग बजाये । महाराज के सहायक सिद्धान्त से बनाया। इस तरह लंथबान पहाड़ स्थित रास मण्डल में रास–लीला रचाने का समय निर्धारित किया गया । इस तरह मणिपुर में अग्रहायण पूर्णिमा को रास–लीला अर्पित किया गया । उस रास–लीला में भास्कर ने

शंख बजाया। इस तरह मणिपुर में सर्व प्रथम महारास का आयोजन किया गया था।

महारास-लीला के आगामी वर्ष को एक दिन महाराज ने करोड़ादि अपने प्यारे सेवकों को बुलावा भेजा और उन के साथ बैठ कर रासेश्वरी की निरूपन के संबंध में विचार-विमर्श किया, उस के फल स्वरूप रासेश्वरी निरूपन के लिए काइना जाकर इशान कोण वाले कटहल वृक्ष को काटकर उस से दो टुकड़े काट कर लाये। उन में से एक का रासेश्वरी और दूसरे का अनुप्रभु की मूर्त्ति बनवाये और दोनों मूर्त्तियों का अभिषेक किया गया था। इस तरह भाग्यचन्द्र महाराज के राजत्व काल में मणिपुर में आठ देवी-देवताओं की मूर्त्ति का निरूपन किया गया। अगले वर्ष आयोजित रास–लीला में तो सिजे लाइओइबी के बदले रासेश्वरी की मूर्त्ति द्वारा श्रीगोविन्द के साथ रास मण्डल में रख कर रास–लीला का संपन्न किया गया। उस रास के सारे आभरणों का तैयार श्रीसिद्धान्त ने किया था। महाराज ने कहा—"श्रीमती रासेश्वरी के अंगवर्ण तो स्वर्ण जैसी चमकती है, इस संबंध के में अभी हम क्या उपाय करें ? महाराज की बात सुन कर अनन्तशाइ ने श्रीभास्कर को बंगाल भेज कर वहाँ सुनारों के से बतला कर श्रीमतीके अंगों को स्वर्णमय बनवाया गया। अगले वर्ष में आयोजित रास–लीला में तो रास–लीला आरंभ करने के पहले एक संकीर्तन का आयोजन किया गया। उस संकीर्तन में श्रीअखाम दास सिद्धान्त ने मुख्य गायक का स्थान लिया था। अन्य सेवकों ने पाला बने हुए

थे। भाग्यचन्द्र ने मुखिया मृदंग वादक और खुम्बों सिद्धान्त ने सहायक मृदंग वादक बना।

एक दिन भाग्यचन्द्र महाराज ने कार्त्तिक पूर्णिमा के दिन संकीर्तन में मृदंग बजाने के बाद निकलते समय रास मण्डल में सिज लाइओइबी के नेतृत्व में गोपियों से घेरे हुए श्रीगोविन्द और रासेश्वरी की मूर्त्तियों को दर्शन करते ही अपने बाहें ऊँचे उठाते हुए नाचने लगे और कमल नयनों से प्रेम धारा बहने लगे। थोड़ी देर बाद महाराज अचेतन भूमि पर गिरने लगे। महाराज की दशा देखते ही अनन्तशाइ, खेमा पण्डित आदि ने महाराज को झट उठाया गया महाराज चेतन आकर अपने हाथों को जोड़ते हुए भगवान से प्रार्थना करने लगे – "हे प्रभु ! यह तेरा नटवर वेशधारी युगल मूर्त्ति को दास के अन्त काल आते समय एक बार दर्शन करा दें", यह कह कर महाराज ऊँची आवाजों में रोये थे। उस के बाद रास मण्डल से बाहर आकर पहाड़ पर बने हुए रास मण्डल को ध्यान पूर्वक देखते रहे थे। उस के चारों ओर फले हुए लंथबाल कुज और पहाड़ के प्राकृतिक मनमोहक दृश्यो का रसास्वादन कर रहे थे। उन दृश्यों का खेमा पंडित ने लिखित रूप से रखा गया था। उस वर्ष खुण्द्राकपम दामु ने श्रीमद्भागवत के श्लोकों के मूल पढ़ा और उस के मणिपुरी अनुवाद पुखम्बम चाओब द्वारा करके इकट्ठे भक्तों को सुनाया गया। इस तरह मणिपुर में श्रीमद्भागवत के श्लोकों के दो आदमियों द्वारा पाठ कर लोगों को सुनाने का प्रचलन का आरंभ किया गया था।

श्रीवृन्दावन धाम में श्रीराधागोविन्द दोनों के स्वर्गारोहण से पहले अग्राहयन की नियम सेवा समापन दिन की पूर्णिमा को किए गये रास को महारास कहलाते हैं। श्रीमान और श्रीमती के स्वर्गारोहन के बाद वृन्दावन धाम, घने जंगल के रूप में बदलने लगा। उस समय बंगाल में श्रीगौरांग महाप्रभु का अवतार हो गया। श्रीगौरांग महाप्रभु ने लोकनाथ, भार्गव और छह गोस्वामियों को वृन्दावन भेज कर फिर से रास-लीला का आयोजन करके वृन्दावन का पुनःस्थापित किया गया। भारत में राधा-कृष्ण की निरूपन करके रास-लीला का आयोजन करना सर्वप्रथम है।

महाराज भाग्यचन्द्र ने उस समय के पण्डितों—लुखोइ, थोंब-हिमाइबा, वांगोइ खेमा, अनन्तशाइ पुन्सिबा, पांङम्बम उमा और करोड़, अखाम दास सिद्धान्त, ङांबम रूपचन्द्र, खुम्रों सिद्धान्त, सापम लक्ष्मण, मधुचन्द्र, चौरजीत तथा कालाराज, हङोइबम चुड़ा, अराम्बम सिद्धान्त चन्द्र आदि उस समय के राज्य संचालकों सहित परामर्श करके मणिपुर के संस्कृति और श्रीगोविन्द जी के आभरणादि के सारे नियम बना रखा गया था।

श्रीगोविन्द जी के आभरण सजाने का दिन और रंग आदि का विवरण :—

१। एकादशी के दिन में — लाल रंग का
२। द्वादशी के दिन में — सफेद रंग का
३। त्रयदशी के दिन में — नीला रंग का
४। चतुर्दशी के दिन में -- नारंगी रंग का
५। पूर्णिमा के दिन में — सफेद रंग का
६। अमावस्या के दिन में — काला रंग का

श्रीगोविन्दजी को मन्दिर से बाहर पधार ने का कारण और नियम - प्रत्येक रास-लीला रचांने के समय मण्डप तक पधार कर रास-लीला मे सम्मिलित करना चाहिए।

जलकेलि और झुलन के समय आने पर मन्दिर से बाहर पधारेंगे। चन्दन-यात्रा यानी अक्षय तृतीया के दिन में तो मन्दिर के बाहर न पधारना चाहिए सिर्फ मन्दिर के आँगन तक पधारेंगे। केवल रास-लीला, जलकेलि और झुलन इन तीनों पर्वों के अलावा किसी भी समय श्रीगोविन्दजी का मन्दिर से बाहर न पधारना चाहिए। परन्तु मन्दिर की मरम्मत के समय में तो बाहर पधार सकते हैं। ऐसा नियम बनाया गया। ये सब मणिपुर के लिए एक निश्चित सिद्धान्त माना गया है। श्रीविजयगोविन्द निरूपन सब मूर्त्तियों के पहले आरंभ किया और सब के अन्त में निरूपन का समाप्त किया। इसलिए उन का नाम भी श्रीविजयगोविन्द रखा गया था। उन के लिए मणिपुर में प्रति वर्ष नौका खेला का आयो-जन किया जाता है। उन नौकाओं मे नियमित रूप से आँवलों की मालाओं का चढ़ाना भी अनिवार्य है। यह पर्व श्रावण एकादशी

के दिन सम्पन्न किया जाता है। उसी दिन श्रीविग्रह को नाव पधारने का सारा भार लेने का अनन्तशाइ पुन्शिब को महाराजने आदेश दिया था। यह आदेश सभी राज दरबारियों ने भी स्वीकार किया।

यहाँ पांङम्बम करोड द्वारा लिखित श्रीगोविन्द पुरान समाप्त हुआ। यह सन् १७७६, हैस्नाम खुङम के चैथाब कुम (वर्ष समाप्त सूचक घोषणा) में है।

—: O :—

# रथ-यात्रा के जयदेव-गान (गीत)

प्रलयोपयेधि जले धृतवानसि वेदम्
विहित-वहित-चरित्रमखेदम्।
केशव धृत-मीन शरीर
जय जगदीश हरे।। (ध्रुवम)
क्षितिरतिविपुलतरे तवतिष्ठति पृष्ठे
धरणी-धरण-किणचक्र गरिष्ठे।
केशवधृत-कच्छप (कुर्मशरीर) रूप जय जगदीश हरे।।
वसति वसन-सिखरे धरनी तव लग्ना
शशिनी कलंक-लेव निमग्ना।

केशव धृत-शुकर रूप
जयजगदीश हरे ।।
तव कर-कमलवरे नखमद्भूत-शृंगम् ।
दलित-हिरण्यकशिपु-तनु-भृंगम् ।
केशव धृत-नरहरि रूप
जयजगदीश हरे ।।
छलयसि विक्रमणे बलिमद्भूत वामन
पदनख-निर-जनित-जन-पावन ।
केशव धृत-वामन रूप
जय जगदीश हरे ।।
क्षेत्रिय-रुधिरमये जगत-पगत-पापम्
स्नपयसि-पयसि पमित-भव-तापम
केशव धृत-भृगुपति रूप
जय जगदीश हरे ।।
विन्दसि दिक्षुरणे दिकपति-कमनीयम्
दशमुख-मौलि-बलि-रमणीयम्
केशव धृत राम शरीर
जय जगदीश हरे ।।
वहसि-वपुसि-विशदे-वसन-लदाभम् ।
हलहित-भीत-मिलित-यमुनाभम्
केशव-धृत-हलधर रूप
जय जगदीश हरे ।।
निन्दसि-यज्ञ-विधेरह-श्रुतिजातम्

सदय-हृदय-दर्शित–पशुघातम् । .

केशव धृत–बुद्ध शरीर

जय जगदीश हरे ॥

म्लेच्छह-निवह-निधने कलयसि-करवालम्

धूम-केतु–मिव किमपि करालम् ।

केशव धृत-कल्कि शरीर

जय जगदीश हरे ॥

वेदानुधरत जयन्ति बहते भूगोलमुद्विभ्रते

दैत्यं दारयते वलि छलयते क्षत्रक्षयं कुर्व्वते ।

पौलस्त्यं जयते हलं कलयते कारुण्य मातम्बते

म्लेच्छान मूर्च्छयते दशाकृतिकृते कृष्णाय तुभ्यं नमः ॥

श्रित-कमल-कुच-मण्डल ! धृतकुण्डल !

कलित-ललित-वनमाल !

जय-जय देव हरे ॥ ( ध्रुवम् )

दिनमणि-मण्डल-मण्डन ! भव-खण्डन !

मुनिजन-मानम–हंस !

जय जय देव हरे ॥

कालिय–विषधर-गंजन ! जन रंजन !

यदुकुल-नलिन-दिनेश !

जय जय देव हरे ॥

मधु-मुर नरक-विनाशन ! गरूरासन !

सुरकुल-केलि-निदान !

जय जय देव हरे ॥

जनक सूता-कृतभूषण ! जित दूषण !

समर-शमित-दशकण्ठ !

जय जय देव हरे ॥

अभिनव-जेलधर-सुन्दर ! धृतमन्दर !

श्रीमुख चन्द्र-चकोर !

जय जय देव हरे ॥

तव-चरणें प्रणता व्यमिति भावय !

कुरु कुशलं प्रणतेषु

जय जय देव हरे ॥

श्रीजयदेव कवेरिदम् कुरुते मुदम् ।

मंगलमुजल गीतम्

जर जय देव हरे ॥

गोविन्द गोविन्द हते मुरो ! गोविन्द गोविन्द कुन्द कृष्ण !!

गोविन्द गोविन्द रथांगपानाणे ! गोविन्द गोविन्द नमामि तुभ्यम् !!

---

हे हे (३) दीननाथ ! देवकी नन्दन नाथ हरे !

कालियदमन कमलाकान्त केशी मथन मुरोरे,

हे ब्रजनाथ, हे राधानाथ हे गोपीनाथ,

गोपीनी कान्त श्यामराय ब्रजजनजीवन !

रासस्थले रासरंगे विहरइसुखे !!

प्राणनाथ दीननाथ प्राणनाथ, माधव-यादव दीननाथ ॥

—:O:--

# प्रार्थना

गोविन्द गोविन्द हे कृष्ण गोपाल ! गोपी जन–वल्लभ !!
श्रीराधिका–प्राण धन–गोपाल-गोपीजन वल्लभ !
प्राणनाथ गोविन्द सर्व गुणेर सागर हे ।
अधम–पतित जान्या नाछर किंकर हे ॥
काँदे भाग्यचन्द्र दास चरण शरण हे ।
हे गोविन्द राधा नाथ राखह जीवन हे ॥
जग बन्धु हे ! ओहे प्राणनाथ मो अधमे दयाकर हे ॥
कृपामृत दृष्टि कर कमलनयन !
संसार-विषयानले दग्धे पराण !!
ब्रजेन्द्रनन्दन तुमिगोपी कार प्राण !
निकुँजबिहारी-गिरिवर–धारि–मदन मोहन मुरली धारी ॥
कल्पवृक्षलता, कुंज पुंजावृत, हेन वृन्दावन पाव दर्शन ॥
श्रीरास मण्डले, गड़ागड़ी दिव, गोपीपदरज अंगते लागिब ।
श्रीब्रज वैष्णव, मुखेते शुनिया ए ये लीला स्था आनन्दे देखिब ।
राधाकुंड माया, दण्ड प्रणामिया, श्रीराधागोविन्द बलिया ·
डाकिब ।
पड़िकंडतीरे, गद्गद स्वरे, पतनहइबे, प्रकटशरीर ॥

—:O:—

# नित्यापद

एकबार बलरे नित्याइ, दयालु नित्याइ बिने गतिनाइ ।
हेन नित्याइ बिने भाइ, राधा कृष्ण पाइते नाइ ।।
दृढ़करि धर नित्याइ पाय । ये देश नित्याइ नाइ,
सेदेशे नायाब नित्याइ विमुखजन मुख ना देखिब ।
नित्याइ पद कमल कोटि चन्द्र सुशीतल तारछायाय जगत जुड़ाय ।
जय नित्याइ नन्द प्राण नित्यानन्द, जय नित्यानन्द आमार प्राण नित्यानन्द ।
दिन गेलरे मन हरि भजन भंजरे, कृष्ण भजन हइलना साधु संग हइलना ।
बल प्रेम से कह श्रीराधानाथ को जय ।।

—: O :—

# प्रार्थना

हे देवी हे राधे ! तुम को श्रीभगवान-विष्णु भी पूजती है । तुम्हारी दोनों चरण-कमलों को अकिचन दास बार-बार प्रणाम है । हेमहेश्वरी ! मैं अकिंचन शरणागत हीन दास समझ कर रक्षा कीजिए और दया कीजिए, आप को बार-बार प्रणाम करता हूँ । सब से निराली आकृतिवाली, सब के अग्र पूजनेवाली है राधिके ! श्रीमाता ने वृन्दावन धाम में आविर्भाव होने से तुम को पूजनेवालो के प्रति वर देनेवाली आप को दास का प्रणाम है ।

--: O :-

# राधाष्टमी व्रत कथा

( पुरोहित दर्पण )

श्रीकृष्ण और नारद संवाद। हे केशव, हेकृष्ण ! मैं ने आप के सब अवतारो की कथा सुनी है। परन्तु श्रीमती राधिका देवी की अवतार कथा तो नहीं सुनी है। उस कथा को मैं सुनना चाहता हूँ। आप कृपया उस कथा को मुझे सुनाइएगा। नारद की विनम्र विनती सुन कर श्रीकृष्ण प्रसन्न होकर नारद के प्रति कथा सुनाने लगे। हे नारद ! श्रद्धा भक्ति सहित एकाग्रता से सुनो ! यह कथा अति प्राचीन है। एक बार भास्कर देव श्रीसूर्य भगवान ने मन्दर पर्वत की आड़ में एक हजार वर्ष का तप किया था। भास्कर की तप देख कर सभी देवता घबराने लगे। इसलिए सभी देवता गण इन्द्रराज सहित मेरे गोलोक धाम आकर सारा हाल सुनाये थे। देवताओं के मन स्थिति जान कर मैं ने उनकी शंका दूर करा दिया और वे सब देवतागण अपने-अपने धाम को चले गये।

देवताओं के चले जाने के बाद ही मैं स्वयं जहाँ गया वहाँ भास्कर देव तप कर रहे थे। मेरे आते देख कर वह खड़ा हो गया और मुझे सत्कार किया था। मुझे स्तुति करने के बाद मैं ने उस को एक वरदान माँगने को कहा था।

हे नारद ! उन्हों ने मुझ से अपनी प्रेममयी श्रीमती जैसी एक कन्या उन की बेटी के रूप में पाने को वरदान माँगा था। मैं संतुष्ट हो कर अगले जन्म मे उसे पाने का बरदान दिया था।

एक समय महाभानु नामक राजा गोकुल में राज्य करते थे। उस के चार पुत्र थे। सभी पुत्र सर्वगुण संपन्न, इन्द्रियनिग्रह और विष्णु भक्त थे। उन के नाम थे :—वृषभानु, रत्नभानु, सुभानु, और प्रतिभानु थे। जेठा भाइ वृषभानु सुसंपन्न गुणवाले राजा थे। यह वृषभानु भास्कर देव के अवतार थे। वह वैश्य कुल में जन्म लेने पर भी उन्हों ने अनेक यज्ञ किये थे। साथ–साथ खुले दिल से खूब दान भी किये थे।

व्रजधाम में उस समय विन्दु नामक एक उत्तम गोप था। अपनी पत्नी मुखरा से पाँच पुत्र और तीन पुत्रियों का जन्म हुए थे। उन के नाम :—भानुमुद्रा, कीर्त्तिमति और सब से छोटी लडकी का नाम कीर्त्तिदा थी। कीर्त्तिदा वृषभानु से विवाह हुआ। कीर्त्तिदा धर्मनिष्ठा-गुणसंपन्न-चरित्रवान थी। इसलिए वृषभानु उसे बहुत प्यार करते थे। विवाह के कई वर्ष बीत जाने पर भी दोनों संतान हीन के थे। अतः निराश होकर पुत्र पाने की इच्छा से पुण्य तीर्थो के लिए घर से निकले गये थे। इस तरह कई तीर्थों में पूजा आदि बहुत किये थे। तीर्थ-भ्रमग से लौटने के बाद अश्वीन शुक्ल अष्टमी विशाखा नक्षत्र युक्त के दिन मध्याह्न को सर्वगुणमयी श्रीमती राधिका को पुत्री रूप में मिला।

# राधा हृदयं

## ( ब्रह्माण्ड पुराण )

यह कथा ब्रह्मा द्वारा अंगिरा को सुनाई गई कथा है। महाराज वृषभानु पुत्र पाने के मुख में मुनि-ऋषियों को बुलवा कर वेद-पुराण आदि का पाठ कराया। ऐसा करने पर भी उन को संतान [illegible] था। एक दिन उन की पत्नी ने महामाया कात्यायनी की पूजा से मनोरथ पूरी होने की बात सुनाई। शीघ्र ही वृषभानु ने मुख्य गिरि गोवर्धन के पास एक वन में तप किया था।

अपने इन्द्रियों को वश करनेवाले वृषभानु ने एक वर्ष मे दो मास फल-मूल, दो महीने पानी और शेष महिनों को हवा खाकर ही घोर तप किया गया। एक दिन देवी ने आकाशवाणी से कह सुनाई हे वृषभानु ! हरिनाम को न सुननेवाले कान असली कान नहीं है। हरिनाम का प्रति दिन गायन के साथ जप भी करो। इस के लिए एक गुरु के पास जाकर हरिनाम दीक्षा ग्रहण करो। इस तरह तप करने से तेरे मन की इच्छा पूरी हो जाएगी। आकाशवाणी सुनते ही वृषभानु महाराज ने पुण्यात्म महामुनि कृतु से हरिनाम दीक्षा का ग्रहण किया। मुनि देव ने हरिनाम जप करने का सारा नियम महाराजका दीक्षा दिया।

वृषभानु ने कृतु मुनि को पूजन-प्रणामादि कर के उन के आज्ञानुसार कालिन्दी और यमुना नदी के तट पर आकर महामंत्र का जप-साधन किया। कुछ समय के बाद जगत माता सुन्दर कमल मुखवाली कात्यायनी अति प्रसन्न होकर वृषभानु के सामने विराजमान हो गया। देवी को देखते ही हाथ जोड़ कर स्तव -प्रणमादि कर बड़ी नम्रता के साथ अष्टांग प्रणाम किया।

"हे जगन्माते ! हे देवी ! दास आप को जगत मोहिनी श्रीमूर्त्ति को बार-बार प्रणाम करता हूँ। हे भुवनेश्वरी ! मैं एक अकिंचन भक्ति हीन अतिमूर्ख व्यक्ति हूँ। आप कृपा कर के दास से पूजन-प्रणाम-स्तुति स्वीकार कीजिए। इस पर देवी ने प्रसन्न हो कर उस के मन चाह वरदान मांगने को कहा। राजा ने कहा -- " हे भगवती ! आप तो मनुष्य के मन की इच्छा को जानती है। आप कृपा कर मुझे पुत्र प्राप्ति का वरदान दें।"

जगत माता कत्यायनी देवी ने वृषभानु राजा की भक्ति पूर्ण विनय सुन कर कहा — तुम मेरे इस वरदान से सूर्य की किरण जैसी एक डिम्ब राजा के हाथो छोड़ कर अन्तर्ध्यान हो गया राजा ने उस डिम्ब को प्रसन्नता से लेकर अपने राज प्रासाद लौट आये।

राजा वृषभानु ने अपनी रानी जिस के नेत्र कमल जैसे हो, सुर्वणवाले और सब तरह से सर्व गुणमय का महाराज के सामने खडी देखा। रानी को देखते ही प्रसन्न होकर वह देवी प्रदत्त अण्डा महाराज ने झट पत्नी के हाथों दिया था।

भद्रमासे शुक्लपक्षे अष्टम्यान्त शुभदिने, आविरासित कलावत्याँ स्वयं राधा हरे : प्रिया । किञ्चित लालमयी बिजलीमयी वर्ण सिर पर स्वर्णमयी किरीटी, सम्पूर्ण देह पर अतुलनीय अनुपम आभरण से सुशोभित होकर उस देवी ने मां की गोद में विराजमान रही । जन्म लेते ही देह का हमारी पुत्री नहीं है, ओर बृषभानु के आराधन से जगत माता अम्बिका ने अवतार किया है। उस के बाद रानी ने राजा को सुनाया । सुन कर महाराज आनन्द विभोर हो गया । उसी दिन महाराज ने बहुमूल्य धन रत्नादि के साथ-साथ कपड़े आदि भी ब्राह्मनादि कई अतिथियों को दान दिया था ।

कीर्तिदा महारानी महाराज के बन्धु-बान्धवों के साथ सूतीगृह पधारते हुए अति प्रसन्न मन से कहने लगी-हे महाराज ! आप के दुस्सह और असमर्थ साधना से एक जगत मोहिनी देवी ने आपका पुत्री रूप में जन्म लिया है । वृषभानु अपनी नवजात शिशु को आभा देखकर कहने लगा--हे सुन्दरी ! सुन्दर कटाक्ष ओर आभरणा से शुषोभित हे देवी ! तुम कौन हो बात सुन कर उस पुत्री रूपी देवी ने कहा- "हे पिता। आप मुझे श्री नराशी शरण लेनेवाली सर्व देव शक्ति संपन्न जान लीजिए। तप करने में सर्वोच्च विष्णु भी मुझ को आराधना करते हैं । मैं जगत को सृष्टि करती, रक्षा करती और प्रलय भी करती हूँ । इस तरह कहने के बाद अपने सर्व संपन्न मूर्तियों को दिखाने लगा । महेश्वरी विश्वंभर रूप विश्वरूप श्रीकृष्णरूपादि पुनः-पुनः दिखाई दिये थे। मूर्ति को देख कर

महाराज ने कहा—"हे लाली ! तेरे नाम गुण, रूपादि का वर्णन हम नहीं कर सकेंगे। आप कृपया पुन: मेरे मन चाह वही पुत्री रूप को ही दिखा दीजिएगा। यों प्रार्थना करने पर देवी ने श्रीकृष्ण ही को मोहित करने वाली रूप वृषभानु को दिखा दिया। अब वह रूप बज्चो के रूप में रोने लगी तो वृषभानु ने बहुत से विद्या विनय संपन्न ब्राह्मणों और पंडितो को बुलवाकर विधि के अनुसार नवजात शिशु के लिए पूजा कराये।

सब ओर से पूजने योग्य उस देवी को वृषभानु ने सुदृढ तपस्या द्वारा पूजा की और उन की आराधना से प्राप्त होने के कारण अपनी पुत्री का नाम राधा रखा गया।

–:O.–

# राधा जन्मष्टमी

( श्रीब्रहम वैवर्त पुराणम् )

यह कथा श्रीनारायण और नारद दोनों के संवाद है। वृषभानु महाराज ने संतान प्राप्त के घोर तपस्या का समय था। एक दिन जब वृषभानु यमुना नदी में स्नान कर रहे थे तब अचानक एक अति सुन्दर कमल पानी में बहता देखा था। राजा

उस कमल को देखते समय एक आश्चर्यजनक आभावाली जगत-मोहिनी बालिका को देखा था। राजा ने उस कमल सहित बालिका को उठा लिया और जम्यंजन कपड़े में लपेट कर अपने महल आया। उस बालिका को राजा ने अपनी रानी कीर्तिदा के हाथों सौप दिया। कुछ वर्षों के बाद वह एक अत्यन्त सुन्दरी बालिका के रूप में उभरने लगी।

वृषभानु महाराज एक अनुपम रूपवती कन्या प्राप्त है यह समाचार सुनते ही कई सुन्दरी नर्तकियाँ महाराज के सामने आकर अपना कला का प्रदर्शन कर के उस बालिका की प्रशंसा करने लगी। वह देख कर महाराज वृषभानु से आराधना करन के फलस्वरूप मिला समझकर अपनी लाड़ली का नाम राधा रखा गया।

—: o :—

# श्रीमती राधा की एक और जन्म-कथा

( रामानन्द द्वारा यमुना तट पर श्रीगौरांग को सुनाया गया-कथा)

महाभाव चिन्तामणि के निःश्वास से एक कमल यमुना नदी में गिर गई। वह कमल बहता हुआ आने पर बड़ियाल के राजा वृषभानु ने उसे नदी से उठा लाकर अपनी रानी कीर्तिदा को दिया

था। कीर्त्तिदा ने उस कमल को ताम्र के एक घट में डाल कर रखा था। इस तरह छ:मास बीत जाने पर भी रानी मे कमल की बात सोचा नहीं। एक दिन आश्विन महीने आने पर उस कमल की याद आकर देखने पर वह कमल एक नवजात शिशु के रूप मे पाया। उस शिशु की आँखें बन्द थीं। उस बच्चो को उठा कर वृषभानु न बेटी रूप में लालन–पालन किया। एक दिन यशोदा रानो अपने बाल कृष्ण को साथ लेकर कीर्त्तिदा रानी के सूती–गृह आई। श्रीभगवान ने अनुराधा को प्रेरणा दिया तो उसी क्षण श्रीमती की आँखें खुल गई। उस समय श्रीमती ने कृष्ण से अज्ञात रूप से प्रार्थना की–"हे प्रभु! आप के दर्शन बिना किसी भी वस्तु न देखना चाहती, इसीलिए आँखें बन्द किये रहती थी।" इस प्रकार श्रीमती राधिका जी के जन्म-कथा तीन प्रकार से प्राप्न है। यह सत्य प्रकृति है और बाद में अप्रकृति हो गई है। सारे जग के जीव प्रकृति के गुण हें :— पृथ्वी, जल, ज्योति (अग्नि–सूर्य) आकाश और बायु इन पाँच तत्वों से ही मानव शरीर और अन्य जीव–जन्तुओ की रचना की है।

१–माँस, अस्थि, त्वचा, नख और नाड़ो, ये सब पृथ्बी के तत्व से बनें हुए है। २–वोर्य, कफ, रक्त, मल–मूत्र, ये पाँच जल से बनें है। ३–भूख, नीद, हँसना, भूल (भ्रम) और तन्द्रा ये पाँचा तत्व आग्नेय हैं। ४-जगाना, गमन, गिरना, सिकुड़ना और प्रसूतो ये पाँच बायु तत्व के हे। ५–काम, क्रोध तृष्णा (प्यास) रक्त का टालना और मोह, ये पाँच आकाश तत्व के है।

–:O:--

# पंच प्राणों के नाम और उन के वास स्थान

प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान ये पाँच प्राण वायु के हैं। प्रान वायु–हृदय मे, अपान वायु गुह–लिंग में, समान वायु कठ मे और व्यान वायु सर्वत्र देह में व्याप्त रहने हैं।

मनुष्य और जीवो के सुषप्ति अवस्था मे व्यान वायु बाह्य (संसार) वायु मिल जाता है। इस मे मनुष्यो में स्वप्न आदि होते हैं। नीद खुलने के समय वे शरीर मे करते है। और सोये मनुष्यों को जगाते है। कही व्यान वायु शरीर से बाहर जाकर फिर नही वापस आने तो मनुष्य व अन्य जीवी की मृत्यु हो जाती है। इसलिए जीवो का सो जाना मृत्यु समान कहा जाता है। यह कहने मे कोई असत्य नही है।

इस के अलावा मनुष्य देह मे दश रसों का सदा विराजमान है। उन दश रसो के संशोधन करने से उत्तरोत्तर सब से पिछडा हुआ दशवाँ रस देह के लिये रसराज है। यह सब को प्रकाशमय बनाते हैं और मनुष्य के शीर्ष मे सदा विद्यमान रहता है। यह रस एक तरन पदार्थ है। इसे मणिपुरी भाषा मे "महीलेन" के नामसे जाने जाते है। महीलेन का अर्थ है—उत्तम रस। उस से जीवों का रचा जाता है। मनुष्य के मायाबद्ध शरीर में शिक्षित

रूप में श्वसन करने से वह सिर में प्रवेश करता है। प्रवेश करते हुए जीव सिर में रहे रस से मिल जाता है। फिर प्रकृत्यानुसार नर से मादा में प्रवेश हो जाने पर एक दूसरे से धूलमिल जाते है। उन जीवों की सख्या अनगिनत हैं। ये सब उन रसों मे मिल कर असंख्यों में उन की सख्या बढ जाती है। बढते हुए जीव कीटाणु किसी मिथुनों के संयोग से आपस में मिल कर मादा के गर्भ में बच्चा बन कर रह जाना है। इस तरह मादा के गर्भ में दश महीने पूरे रहने के बाद संसार में आ जाता है। माता के गर्भ में स्थित वह जीव कीटाणु आत्म गुण है और पिता की ओर से आये जीव कीटाणु परमात्मा के गुण है।

परमात्मा तो सदा अकर्मन्य-मौन धारण किये हुए रहते हैं और जीवात्मा सर्व कारण होता हैं और करके दिखाता है। माता–पिता तो सर्व विद्मान देवता स्वरूप है। उन्ही की कृपा और स्वीकृति के बिना भगवत्-आराधना और साधना करना कभी सफलता प्राप्त नहीं होता। संतानों को अपने माता-पिता की सेवा–अर्चना करना और प्रेम के साथ सेवा सुश्रुसा करना चाहिए। इस से प्रत्येक जन्मों मे जीवन कुफल हो जाता है। प्रकृति के गुण होने से ही राधारानी आत्मा के मणि है तथा जगत गुरू है।

—:O·—

## লেখককী ফোঙথ্রবা লাইরকশিং :—

১। লান্নাই লায়য়েং লাইরিক

২। মণিপুর আয়ুর্বেদ চেফোঙ

১শুবা, ২শুবা, ৩শুবা

৩। অমাইবা অহলগী পাংতাক

৪। চীঙদা শাংগী ইৎভৈল্লে।

৫। দ্রব্যগুণ

ফোংলক্কদবা লাইরিক :—

১। শব্দ-পোলাং

২। অমাইবা অহলগী পাউন্তাক

**part II**

থোইদোকপা পাউজেল : –

পুয়া অসিদগী লোথোক্নুনা শেমজবা তাইবঙ শাফবা হিদাক নুপী-নাহা, অহলশিংগী অত্থগা নাবা শাফহিদাক অঙাং মশা-মউ কত্রবশিংগীদমক অমদি শানৌ হিদাক থৌরাংজরে। জাতিগী খুত্তা শিন্নজরি। ইরেবাকী পোথোক্লি, ইপা-ইপুগী মমল নাইদবা মণিনি। চাং য়েংবীয়ু।

শ্রীমেল্লা সিংহ কবিরাজ।

—:০:—